परलोक में जीवोंको सुख शांति प्राप्त नहीं हो सकती ॥ ५४ ॥

पुनर्मायादोषमाह—

वंशस्थछन्द

मायामविश्वासविलासमन्दिरं ।
दुराशयो यः कुरुते धनाशया ॥
सोऽनर्थसार्थं न पतन्तमीक्षते ।
यथा बिडालो लगुडं पयः पिबन् ॥५५॥

व्याख्या—यो दुराशयो दुष्टचित्तो जनो धनाशया द्रव्यस्य वाञ्छया लोभेन माया कपटं कुरुते विदधाति स जन आत्मनोऽनर्थ सार्थं कष्टसमूहं पतन्तं आगच्छन्तं नेक्षते नालोकते। कथं यथा बिडालो मार्जारः पयो दुग्धं पिबन् सन् लकुटं दण्डप्रहारं नेक्षते नालोकते। कथंभूता माया अविश्वासस्य अप्रतीतेः विलासर्मा दूर क्रीडागृहं मंदिरं शब्दस्य अनपुंलिंगत्वात् ॥ ५५ ॥

अर्थ—जो दुष्ट अभिप्राय [ परिणाम ] वाला पुरुष धन की इच्छा से अविश्वास के क्रीड़ा स्थान रूपी मायाचारी को करता है वह अपने ऊपर आई विपत्तियों को नहीं देखता है। जिस प्रकार दूध को पीता हुआ बिलाव ऊपर से अपने ऊपर पड़ती हुई लकड़ी को नहीं देखता है। खेद है कि मायाचारी दूसरों का अनिष्ट सोचता है परन्तु उस मायाचारी से स्वयं अपना अहित-अनिष्ट हो जाता है इससे वह जरा भी नहीं डरता है ॥५५॥

पुनराह—

वसन्ततिलकाछन्द

मुग्धप्रतारणपरायणमुज्जिहीते ।
यत्पाटवं कपटलम्पटचित्तवृत्तेः ॥
जीर्यत्युपप्लवमवश्यमिहाप्यकृत्वा ।
नापथ्यभोजनमिवामयमायतौ तद् ॥५६॥

व्याख्या—कपटे मायाया लम्पटा वाञ्छायुक्ता चित्तवृत्तिमनोव्यापारो यस्य स तस्य पुरुषस्य यत्पाटवं चातुर्यं उज्जिहीते उल्लसति तत्पाटवं अवश्य निश्चयेन आयतौ आगामिकाले उपप्लवं उपद्रवं अनर्थं अविधाय न जीर्यति न परिणामं याति। किंतु तस्य विपाको भवत्येव किमिव अपथ्यभोजनं आमयमिव यथा अपथ्यं भोजनं क्षेमन आमयं रोगं अकृत्वा आयतौ न जीर्यति न याति। कथंभूतं पाटवं मुग्धानां मूर्खाणां प्रतारणे वञ्चने परायणं तत्परं ॥ ५६ ॥ अत्र मल्लिनाथजीव महाबल दृष्टांत आपादभूत दृष्टान्तश्च।

इति मायाप्रक्रम

अर्थ—सदा कपट करने में तत्पर चित्त रखने वाले पुरुष की भोले पुरुषों को ठगने में जो चतुरता उल्लासमान होती है वह कपट चतुरता अवश्य ही फल देने के काल में जैसे अपथ्य भोजन रोग उत्पन्न किये बिना नहीं रहता–उसी तरह कपट प्रवृत्ति भी लोक में बिना कुछ उपद्रव कष्ट दिए बिना नहीं रहती है। तात्पर्य यह है कि जैसे अपथ्य भोजन करने से रोग अवश्य ही उत्पन्न होता है उसी प्रकार कपटी पुरुष दूसरों को ठग कर भले ही कुछ काल तक

आनन्द मनावे, हर्षित हो पर अन्तमें मायाचारी का फल इस लोक में तो उन्हें भोगना ही पड़ता है और परलोक में भी मर कर दुर्गति के दुःख उन्हें भोगने पड़ते हैं। यह एक अटल सिद्धान्त है कि "यत्करोति तदवश्यमेव भुंक्ते" जो जीव जैसा कर्मोपार्जन करता है उसका अवश्य ही उसे फल भोगना पड़ता है॥ ४६ ॥

अथ लोभत्यागोपदेशमाह—

शार्दूलविक्रीडितछन्द

यद्दुर्गामटवीमटन्ति विकटं क्रामन्ति देशान्तरं ।
गाहन्ते गहनं समुद्रमतनुक्लेशां कृषिं कुर्वते ॥
सेवन्ते कृपणं पतिं गजघटासंघट्टदुःसंचरं ।
सर्पन्ति प्रधनं धनान्धितधियस्तल्लोभविस्फूर्जितं ॥५७॥

व्याख्या—धनेन वित्तेन अधिता अधप्राया कृता धीर्बुद्धिर्येषां ते ईदृशाः पुरुषा यत् दुर्गां विषमां अटवीमरण्यं अटति भ्राम्यन्ति। पुनर्यत् विकटं विस्तीर्णं देशान्तरं क्रामंति भ्रमन्ति। पुनर्यत् गहनं दुरवगाहं समुद्रं गाहन्ते उल्लंघयंति। पुनर्यत् अतनुक्लेशां बहुकष्ट साध्यां कृषिकर्षणं क्षेत्रादि कुर्वते विदधते। पुनर्यत् कृपणं अदातारं पतिं स्वामिनं सेवते। पुनर्यत् राजघटानां हस्तिसमूहानां संघट्टनेन दुःसंचरं गंतुमशक्यं प्रधनं युद्धं प्रविसर्पति गच्छति तत् सर्व लोभस्य विस्फूर्जितं चेष्टितं जानीहि। लोभवशादेतानि वस्तूनि कुर्वन्ति अतः कारणात् लोभस्त्याज्य एव ॥ ५७ ॥

अर्थ—धनके कारण से अन्ध हुई बुद्धि होने के कारण से ही पुरुष गहन अटवी में भ्रमण करते हैं। विदेश में गमन करते हैं, गहरे समुद्र का अवगाहन करते हैं, अधिक क्लेश वाली खेती करते हैं, कजूस स्वामी की सेवा करते हैं और अनेक हाथियों के सघट्ट होने से चलना है कठिन जहा पर ऐसे युद्ध में जाते हैं यह लोभ का ही तो माहात्म्य है। लोभ के वशीभूत होकर मनुष्य क्या २ पाप नहीं करता ? किन्तु सभी पाप कर बैठता है क्योंकि लाभ ही समस्त पापों का राजा है अत लोभ का त्याग करना ही उचित है ॥ ५७ ॥

पुनराह—

शार्दूलविक्रीडितछन्द

मूल मोहविपद्रुमस्य सुकृताम्भोराशिकुम्भोद्भव. ।
क्रोधाग्नेररणि' प्रतापतरणिप्रच्छादने तोयदः ॥
क्रीडासद्मकलेर्विवेकशशिन' स्वर्भानुरापन्नदी–
सिंधु' कीर्तिलताकलापकलभो लोभः पराभूयता ॥५८॥

व्याख्या—भो भव्या ! लोभ पराभूयता निराक्रियता त्यज्यतो मोह एव अज्ञानमेव विपद्रुमो विषतरुस्तस्य मूल जटारूप मूल शन्दस्याऽजहल्लिंगत्वं। पुन कथमूतो लोभ सुकृतमेव पुण्यमेवाम्भोराशि समुद्रस्तस्य शोषणे कुम्भोद्भवोऽगस्तिरिव। पुन क्रोधाग्ने अरणि' क्रोध एव अग्निस्तस्य अरणी काष्ट उत्पत्तिस्थान। पुन प्रताप एव तरणि' सूर्य तस्याच्छादने तोयदो मेघोभ्र। पुन कले कलहस्य

क्रीडासद्म लीलागृह। पुनर्विवेक एव पुण्यापुण्यविचार एव शशी चन्द्रस्तस्य स्वर्भानु राहु । पुन आप नदीसिंधु आपद कष्टान्येव नद्यस्तासा सिंधु समुद्रस्तासा स्थानरूपत्वात्। पुन किं कीर्तिरेव लता वल्ली तस्या कलाप समूहस्तस्य विनाशे कलभो हस्ति शाव ईदृशो लोभो जीयता ॥ ५८ ॥

अर्थ—कैसा है लोभ—मोहरूप विषवृक्ष का मूल है पुण्यरूपी समुद्र को शोषण करने के लिये अगस्त्य ऋषि समान है [ ऐसी एक किंवदन्ती है कि अगुष्ठ प्रमाण अगस्त्य ऋषि ने सारा सागर का जल पी लिया था ] अर्थात् अति लोभ के कारण पाप बन्ध होने से पुण्य का क्षय हो जाता है पुण्य का अनुभाग सर्वथा हीन हो जाता है, क्रोध रूपी अग्नि को बढानेके लिये अरणियकी लकड़ी है, प्रताप रूपी सूर्य को ढकने के लिये मेघों क समान है, कलह के क्रीडा करने का स्थान है विवेक रूपी चन्द्रमा क लिये राहु समान है, अनेक आपत्ति रूपी नदियों का समुद्र है, तथा कीर्ति रूपी लता समूह को उखाड़ने के लिए हाथी के बच्चे के समान है अर्थात् मनुष्य की कीर्ति पर कालिमा लग जाती है ऐसा अनेक अनर्थों का मूलभूत एक लोभ ही है अत उसका तिरस्कार करना चाहिए अर्थात उस लोभ का त्याग कर देना चाहिए ॥ ५८ ॥

पुनराह—

वसन्ततिलका छन्द

नि शेषधर्मवनदाहविजृम्भमाणे ।
दु खौघभस्मनि विसर्पदकीर्तिधूमे ॥

बाढ धनेन्धनसमागमदीप्यमाने ।
लोभानले शलभतां लभते गुणौघः ॥५९॥

व्याख्या—लोभ एवानलोऽग्नि तस्मिन् लोभानले गुणौघो ज्ञानादिगुणाना औघ समूह शलभता पतगत्व लभते पतङ्ग-वज्ज्वलति। कथभूते लोभानले नि शेष समस्त यद् धर्म एव वन तस्य दाहेन विजृम्भमाण विस्तार प्राप्नुवत् तस्मिन्। पुन कथभूते दु खाना ओघ समूह एव भस्म रक्षा यत्र स तस्मिन्। पुन कथभूते विसर्पत् प्रसरदपकीर्ति एव धूमो यस्मात् स तस्मिन्। पुन कथभूते बाढ अतिशयेन घनान्येव द्रव्याण्येंधनानि एधासि तेषा समागमेन आगमेन दीप्यमानोऽत्यन्त प्रज्वलत् वृद्धिंप्राप्नुवत् तस्मिन्। सर्वे-गुणा पतगवत् भवति सतोषेण लोभो निवार्य स्यात् ॥ ५६ ॥

अर्थ—समस्त धर्म रूपी वन को जलाने वाली अग्नि की वृद्धि हो रही है जिसमें, दु खों का समूह ही भस्म है जिसमें, अप-कीर्ति रूपी धु आ फैल रहा है जिसमें, इच्छित धनरूपी ईधन के मिलने से जाज्वल्यता हो रही है जिसमें ऐसी लोभरूपी अग्नि में गुणों का समूह पतगों के समान जलकर भस्म हो जाता है अर्थात् लोभ क कारण सब गुण नष्ट हो जाते हैं। साराश—यह है कि कोई मुनि या श्रावक धर्म पालन करे और अनर्थकारी लोभ के फदेमें पड़ जाय तो गुण नष्ट हो जानेसे ससार में अपकीर्ति हो जाती है अत लोभ का त्याग करना ही श्रेयस्कर है ॥ ५६ ॥

अथ सन्तोषगुणमाह

शार्दूलविक्रीडितछन्द

जातं कल्पतरु पुरं सुरगवी तेषां प्रविष्टागृहं ।
चिंतारत्नमुपस्थित करतले प्राप्तो निधि सन्निधि ॥
विश्व वश्यमवश्यमेव सुलभा स्वर्गापवर्गश्रियो ।
ये संतोषमशेषदोषदहनध्वसाम्बुद बिभ्रते ॥६०॥

व्याख्या—ये जना सतोष तृष्णानिरोध बिभ्रते धरति तेषा पुरोऽग्रे कल्पतरु कल्पवृक्षो जात प्रत्यक्षोऽभूत् । पुनस्तेषा गृह सुरगवी कामधेनु प्रविष्टा आगता । पुनस्तेषा करतले चिन्तामणिरत्न उपस्थित आगत । पुनस्तेषा निधान द्रव्यस्य निधि सन्निधि समीप प्राप्त । पुनर्विश्व जगत् अवश्य निश्चित तेषा वश्य जात । पुनस्तेषा स्वर्गापवर्गश्रिय देवलोकमोक्षसपद सुलभा सुप्रापा स्यु । कथमूत सतोषं अशेषदोषदहनध्वसाम्बुद अशेषाश्च ते दोषाश्च अशेषदोषा तेषा दहन तस्य दहनस्य ध्वस अशेषदोषध्वसनाय अम्बुद मेघ त। अत सतोष एव कर्तव्य अत्र सुभौमचक्रवर्तिदृष्टान्त ॥ ६० ॥

इति लोभप्रकम

अर्थ—जो पुरुष सम्पूर्ण दोष रूपी अग्नि को नष्ट करने के लिए मेघों के समान सन्तोष को धारण करते हैं उनके आगे कल्प वृक्ष उत्पन्न हो जाता है कामधेनु उनके घर में प्रवेश करती है, चिन्तामणि रत्न उनके हस्ततल में उपस्थित हो जाता है, निधि उनके निकट आ जाती है स्वर्ग मुक्ति की लक्ष्मी सुलभता से

प्त होती है, और सारा ससार अवश्य ही उनके वश हो जाता है।

भावार्थ—जो पुरुष सन्तोष धारण कर धार्मिक जीवन व्यतीत करते हैं उनके पुण्य उदय से उन्हें इस लोक, परलोक में सब सुख के साधन मिलते हैं। कल्पवृक्ष, कामधेनु, चिन्तामणिरत्न, नव निधियाँ आदि सभी पदार्थोंका सहज ही समागम हो जाता है और तो क्या? कर्म काट कर अनन्त अविनाशी सिद्ध पद पाते हैं।

अथ सौजन्यविधानोपदेशमाह—

शिखरिणी छन्द

वर क्षिप्तः पाणिः कुपितफणिनो वक्त्रकुहरे।
वर झंपापातो ज्वलदनलकुंडे विरचितः॥
वर प्रासप्रान्तः सपदि जठरान्तर्विनिहितो।
न जन्य दौर्जन्यं तदपि विपदा सद्म विदुषा॥६१॥

व्याख्या—कुपितस्य फणिन क्रुधस्य सर्पस्य वक्त्रकुहरे मुखविवरे पाणिर्हस्त क्षिप्तो नि क्षिप्त सन् वर श्रेयान्। पुनर्ज्वलदनलकुंडे प्रज्वलत अग्निकुंडे झंपापातो विरचित कृतो वर श्रेष्ठ। पुन प्रासस्य कुन्तस्य प्रान्तोग्र जठरान्त उदरमध्ये विनिहित क्षिप्तो वर श्रेष्ठ। तदपि विदुषा पण्डितेन दौर्जन्य पैशुन्य न जन्य न कर्तव्यमेव। किंभूत दौर्जन्य विपदा आपदा कष्टाना सद्म गृह स्थानमित्यर्थ। अत कारणात् सौजन्यमेव विधेय॥ ६१॥

अर्थ—कोप को प्राप्त हुए सर्प के मुख रूप छिद्र में हाथ डालना अच्छा है, प्रज्वलित अग्नि के कुण्ड में झम्पापात लेना कूद पड़ना श्रेष्ठ है, शीघ्र ही विष खा लेना भी अच्छा है परन्तु विद्वानों को विपत्तियों का घर दुर्जनता का करना अच्छा नहीं है।

भावार्थ—तत्काल मर जाना तो श्रेष्ठ है परन्तु दुर्जनता का व्यवहार करना या दुर्जनों की सगति करना उत्तम नहीं है॥ ६१॥

पुनराह—

वसततिलका छन्द

सौजन्यमेव विदधाति यशश्चय च।
स्व श्रेयस च विभव च भवक्षय च॥
दौर्जन्यमावहसि यत्कुमते तदर्थम्।
धान्ये दव दिशसि तज्जलसेकसाध्ये॥६२॥

व्याख्या—सौजन्यमेव सुजनत्वेन पुसा यशश्चय कीर्तिसमूह विदधाति करोति। पुन स्वश्रेयस कल्याण विदधाति। पुनर्विभव द्रव्य विदधाति। पुनर्भवक्षय ससारक्षय मोक्ष विदधाति। ततो हे कुमते हे कुबुद्धे यत्तदर्थंयशश्चयाद्यर्थं दौर्जन्य पिशुनता आवहसि धरसि। तत् धान्ये धान्यक्षेत्रे दव दावाग्नि दिशसि ददासि। कथभूते धान्ये जलसेकसाध्ये जलस्य सेकेन सिंचनेन साध्ये निष्पादनीये तत्र दाव ददासि॥ ६२॥

अर्थ—हे अज्ञानी जीव! सज्जनता ही कीर्ति को सचित करती है, आत्मकल्याण सम्पदा को देती है तथा जन्ममरण रूप

संसार का क्षय करती है। यदि तुम कीर्ति, कल्याण, सम्पत्ति आदि के लिए दुर्जनता का व्यवहार करोगे तो समझो कि तुम जल सिंचन करने योग्य धान्य में अग्नि डालने का कार्य करते हो। इसलिए दुर्जनता का व्यवहार सर्वथा त्यागने योग्य है और सज्जनता का व्यवहार ही कल्याणकारी है।

दारिद्र्येऽपि सुजनतैव श्रेष्ठेत्याह—

पृथ्वीछन्द

वरं विभववन्ध्यता सुजनभावभाजां नृणा-
मसाधुचरितार्जिता न पुनरूर्जिताः संपदः।
कृशत्वमपि शोभते सहजमायतौ सुन्दरं।
विपाकविरसा न तु श्वयथुसम्भवा स्थूलता॥६३॥

व्याख्या—वरमिति सुजनभावभाजां सौजन्यसहितानां नृणां पुंसां विभवस्य वन्ध्यता निष्फलता। निर्द्रव्यता दारिद्र्यमेव वरं श्रेष्ठं असाधुचरितेन अर्जिताः दौर्जन्येन उपार्जिताः संपदः श्रियोऽपि वरं न श्रेष्ठा न श्लाघ्या न। कथंभूताः संपदः ऊर्जिताः बलिष्ठाः प्रचुराः तत्र दृष्टान्तमाह सहजं स्वाभाविकं कृशत्वं दौर्बल्यमपि शोभते। तु पुनः श्वयथुसंभवा शोफात् जाता स्थूलता पीनतापि न वरं न श्रेष्ठा। कथंभूतं कृशत्वं आयतौ उत्तरकाले आगामिकाले सुन्दरं शोभनं। कथंभूता स्थूलता विपाके परिणामे अन्त्ये विरसा दारुणा॥६३॥

अर्थ—सज्जन पुरुषों के धन रहितपना ( निर्धनता ) तो श्रेष्ठ है परन्तु दुर्जनता से कमाया हुआ अधिक धन प्राप्त करना उत्तम नहीं है। जैसे कि शरीर में सुख देने वाली स्वाभाविक कुरूपता तो अच्छी प्रतीत होती है परन्तु जिसका विपाक [ फल ] बुरा है ऐसी सूजन के कारण होने वाली शरीरमें स्थूलता ( मोटापन ) उत्तम सुखप्रद नहीं होती।

भावार्थ—सज्जनता पूर्वक जीवन बिताते हुये गरीब रहना उत्तम है परन्तु दुर्जनता [ दुष्टता ] से अन्याय पूर्वक धन कमाते हुये धनी रहना उत्तम नहा है। क्यों कि अन्याय का धन कभी स्थिर नहीं रहता, नष्ट हो जाता है तथा अन्यायी जीव के परिणामों में सक्लेशता सदा विद्यमान रहती है जिसके फलस्वरूप नरकादि गतियों के दुःख भोगने पड़ते हैं॥ ६३॥

सौजन्यमाजा गुणानाह—

शार्दूलविक्रीडित छन्द

न ब्रूते परदूषणं परगुणं वक्त्यल्पमप्यन्वहं ।
संतोषं वहते परर्द्धिषु पराबाधासु धत्ते शुचम् ॥
स्वश्लाघां न करोति नोज्झति नयं नौचित्यमुल्लंघय—
त्युक्तोऽप्यप्रियमक्षमां न रचयत्येतच्चरित्रं सतां ॥६४॥

व्याख्या—सतां साधूनां सज्जनानां एतच्चरित्रं चेष्टितं अस्ति। एतदिति किं सज्जन परदूषणं परदोषं न ब्रूते। पुनरल्पमपि तुच्छमपि परगुणं अन्यगुणं अन्वहं निरन्तरं वक्ति कथयति

पुरः परेषां ऋद्धिषु संपत्तिषु संतोषं अनभिलाषं अमत्सरं वहते धत्ते। पुनः पराबाधासु परपीडासु शुचं शोकं धत्ते। पुनः स्वश्लाघां आत्मप्रशंसां न करोति। पुनः नयं न्यायं नोज्झति न त्यजति। पुनरौचित्यं योग्यतां नोल्लंघयति नातिक्रामति। पुनरप्रियं विरूपं अहितं वक्तोपि भणितोपि अक्षमां क्रोधं न रचयति न करोति। सतां एतच्चरित्रं वर्तते ॥ ६४ ॥

अर्थ—सत्पुरुषों का चरित्र ऐसा होता है —कि वे दूसरों के दोषों को प्रगट नहीं करते, दूसरों के थोड़े भी गुणों की रात दिन प्रशंसा करते हैं, दूसरों के वैभव आदि को देख कर ईर्ष्यालु न होकर संतोष धारण करते हैं, दूसरों के दुखों को देख कर दुखी हो जाते हैं, अपनी प्रशंसा अपने आप नहीं करते किंतु अपनी प्रशंसा सुन कर लज्जा प्रगट करते हुये लज्जा से अवनत हो जाते हैं, संकट आने पर भी न्याय नीति का त्याग नहीं करते, योग्य आचरण या स्वकर्तव्य की उपेक्षा नहीं करते और दूसरों द्वारा कटुक वचनों का प्रयोग किये जाने पर भी क्रोधित नहीं होते क्षमा ( पृथ्वी ) की तरह क्षमा धारण करते हैं। ऐसा यह सज्जनों का अपूर्व ही चरित्र है।

भावार्थ—जो सज्जन पुरुष होते हैं वे दूसरों की कटु आलोचना नहीं करते, छिद्रान्वेषी नहीं होते। गुणग्राही होने के कारण वे दूसरों के गुणों पर ही दृष्टिपात करते हैं, अवगुणों का त्याग करते हैं।

अथ गुणसङ्ग वर्णयति—

शार्दूलविक्रीडित छन्द

धर्मं ध्वस्तदयो यशश्च्युतनयो वित्त प्रमत्त पुमान्।
काव्य निष्प्रतिभस्तप शमदयाशून्योऽल्पमेधा श्रुत॥
वस्त्वालोकमलोचनश्चलमना ध्यान च वाञ्छत्यसौ।
य सग गुणिना विमुच्य विमति कल्याणमाकाक्षति।६५।

*व्याख्या—यो विमति निर्बुद्धि गुणिना गुणवता* मनुष्याणा सग ससग विमुच्य त्यक्त्वा कल्याण श्रेय आकाक्षति असौ विमति पुमान् ध्वस्तदयो गतकृप निर्दय सन् धर्म पुण्य वाञ्छति। पुनश्च्युतनयो गतन्यायोऽन्यायभाक् सन् यश कीर्ति वाञ्छति। पुन प्रमत्त प्रमादी सन् वित्त धन वाञ्छति। पुनर्निष्प्रतिभ प्रज्ञारहित सन् काव्य कर्त्तु वाञ्छति। पुन शमेन उपशमेन दमेन च हीनो रहित पुमान् तपो वाञ्छति। पुन अल्पमेधा तुच्छबुद्धिर्बुद्धि-रहित सन् श्रुत शास्त्र पठितु वाञ्छति। पुनरलोचनो नेत्ररहित सन् वस्तूना घटपटादीना विलोकन दर्शन वाञ्छति। पुनश्चलमना चलचित्त सन् ध्यान वाञ्छति। तथा गुणवता सग विना कल्याण न॥ ६५॥

अर्थ—जो अज्ञानी मनुष्य गुणवान् पुरुषों की सगति छोड़-कर अपना कल्याण करना चाहता है वह मूर्ख दया बिना धर्म को चाहता है, नीतिमार्ग रहित होकर कीर्ति सम्पादन करना चाहता है आलसी होकर धन कमाना चाहता है प्रतिभारहित हो काव्य

रचना चाहता है समता और इन्द्रियदमन किये बिना ही तप करना चाहता है, अल्प बुद्धि होकर शास्त्र पारगामी होना चाहता है, नेत्रों के बिना पदार्थों को देखना चाहता है, और चचल चित्त होकर भी ध्यान करना चाहता है।

भावार्थ—जिस प्रकार दया विना धर्म नहीं, न्याय विना कीर्तिलाभ नहीं, परिश्रम किये विना धनोपार्जन नहीं, प्रतिभा विना काव्यरचना नहीं, शमदम बिना तप नहीं, विशिष्ट क्षयोपशम विना श्रुत ज्ञान नहीं चक्षु विना पदार्थावलोकन नहीं, स्थिर मन बिना ध्यान नहीं होता उसी प्रकार सत्संगति विना मनुष्यका कल्याण भी नहीं हो सकता।

पुनर्गुणिसङ्ग वर्णयति—

हरिणी छन्द

हरति कुमतिं भिन्ते मोह करोति विवेकिता।
वितरति रतिं सूते नीतिं तनोति गुणावलिं॥
प्रथयति यशो धत्ते धर्मं व्यपोहति दुर्गतिं।
जनयति नृणा किं नाभीष्ट गुणोत्तमसगमः॥६६॥

व्याख्या—नृणा पुंसा गुणैः उत्तमा गुणोत्तमास्तेषां सगमो नृणा किं किं अभीष्ट वाञ्छित न जनयति न करोति अपितु सर्वमभीष्ट जनयति। गुणोत्तमसगम कुमतिं कुबुद्धिं हरति दूरीकरोति। पुनर्मोह अज्ञान भिन्ते विदारयति। पुनर्विवेकिता तत्त्वातत्त्वविज्ञत्व करोति। रतिं सतोष वितरति ददाति। पुनर्नीतिं न्याय सूते

जनयति । पुनर्गुणावलिं गुणश्रेणीं तनोति । पाठान्तरे तु विनीततां तनोति । पुनर्यशः कीर्तिं प्रथयति विस्तारयति । पुनर्धर्मं धत्ते धरति । पुनर्दुर्गतिं नरकतिर्यग्गतिरूपां व्यपोहति स्फेटयति । एवं गुणोत्तमसंगमः सर्वमभीष्टं जनयति ॥ ६६ ॥

अर्थ—गुणी जनों की संगति खोटी बुद्धि को हटाती है जीवों की मोह परिणति को नष्ट करती है हेयोपादेय का ज्ञान प्रगट करती है, प्रेमभाव ( वात्सल्यभावना ) को बढाती है, नीति मार्ग का आश्रय बनाता है, विनयगुण की वृद्धि करती है, लोकमें यश फैलाती है धर्म सेवन की भावना को उत्पन्न करता है, नरकगति तिर्यंचगति के दुःखों को हटाती है ( नाश करती है ) सत्संगति मनुष्यों को कौन कौन से इच्छित पदार्थ प्रदान नहीं करती अर्थात् संसार में सर्व उत्तम गुणोंको प्राप्त कराती है ।

पुनराह—

शार्दूलविक्रीडित छन्द

लब्धुं बुद्धिकलापमापदमपाकर्तुं विहर्तुं पथि ।
प्राप्तुं कीर्तिमसाधुतां विधुनितुं धर्मं समासेवितुं ॥
रोद्धुं पापविपाकमाकलयितुं स्वर्गापवर्गश्रियं ।
चेत्त्वं चित्त समीहसे गुणवतां सङ्गं तदङ्गीकुरु ।।६७।।

व्याख्या—रे चित्त चेत् यदि त्वं बुद्धिकलापं बुद्धिसमूहं लब्धुं प्राप्तुं समीहसे वाञ्छसि तत्तदा गुणवतां गुणिनां सङ्गं संसर्गं अंगीकुरु विधेहि । पुनर्यदि पथि न्यायमार्गे विहर्तुं विचरितुं वाञ्छसि ।

पुन यदि कीर्तिं यशः प्राप्तु समीहसे वाञ्छसि। पुण्य समासेवितु कर्तुं समीहसे। पुनर्यदि विपद आपद अपाकर्तुं दूरीकर्तुं समीहसे वान्छसि। पुनरसाधुता असौजन्य विधुनितु स्फेटयितु समीहसे वाञ्छसि। पुनर्यदि धम पुण्य समासेवितु कर्तुं समीहसे वान्छसि। पुनर्यदि पापविपाक अशुभकर्मफल रोद्धु समीहसे। पुनर्यदि स्वर्गापवर्गश्रिय देवलोकमोक्षलक्ष्मीं आकलयितु अनुभवितु समीहसे। तदा गुणवता सग कुरु ॥ ६७ ॥

अर्थ—हे चित्त! यदि तू बुद्धिका भण्डार प्राप्त करने के लिये, आपत्तियों को हटाने के लिए, स मार्ग में गमन करने के लिये, कीर्ति को प्राप्त करने क लिये, धर्म को शाति पूर्वक सेवन करने के लिये, पापों के फल दुखों को हटाने के लिये स्वर्ग तथा मोक्षकी लक्ष्मी को प्राप्त करने के लिये इच्छा करता है, तो सज्जन गुणवान् पुरुषों की सगति को अवश्य ही स्वीकार कर।

भावार्थ—यदि मनुष्य इह लोक परलोक सम्बन्धी सुखों की अभिलाषा रखता है तो उसे गुणी जनों की सगति करनी चाहिये। क्योंकि सत्सगति मे सन्मार्ग में बाधा उपस्थित करने वाले दोषों का निराकरण होजाता है।

निर्गुणसगमदोषमाह—

हरिणी छन्द

हिमति महिमाम्भोजे चण्डानिलत्युदयाम्बुदे।
द्विरदति दयारामे क्षेमक्षमाभृति वज्रति ॥

समिधति कुमत्यग्नौ कन्दत्यनीतिलतासु यः ।
किमभिलषता श्रेयः श्रेयान्स निर्गुणिसंगमः ॥६८॥

व्याख्या—स निर्गुणसंगमः किमपि श्रेयः कल्याणमभिलषता वाञ्छता पुरुषेण न श्रेयः न आश्रयणीयः सः कः यो महिमा एव महत्त्वमेवाम्भोजं कमलं तस्मिन् हिमति हिम इवाचरति तद्विनाशकत्वात् । पुनर्यो निर्गुणसंगः उदयः एव घनघान्यप्रतापवृद्धिरेवाम्भोदो मेघस्तत्र चण्डानिलति प्रचण्डवायुरिवाचरति । पुनर्दया एव अथवा दम एव आरामो वनं तत्र द्विरदति द्विरदवद् गजवदाचरति । तदुन्मूलकत्वात् । पुनर्यः क्षेममेवकुशलमेव क्षमाभृत् गिरिस्तत्र वज्रति वज्रवदाचरति तच्छेदकत्वात् । पुनर्यः कुमति रेवाग्निस्तत्र समिधति समिद् इन्धनं इवाचरति तद्वृद्धिहेतुत्वात् । पुनर्यो अनीतिलतासु अन्याय वल्लिषु कन्दति कन्द इवाचरति तन्मूलभूतत्वात् । ईदृशो निर्गुणसंगमः श्रेयो वाञ्छता पुरुषेण न श्रेयः न श्रयणीयः । अत्र गिरिशुकपुष्पशुकयोः कथा । माताप्येका पिताप्येको मम तस्य च पक्षिणः । अहं मुनिभिरानीतः स चानीतो गवाशनैः ॥ अहं मुनीनां वचनं शृणोमि गवाशनानां स शृणोति वाक्यम् । प्रत्यक्षमेतद् भवतापि दृष्टं । संसर्गजा दोष गुणा भवन्ति ।

इति गुणिसंगमप्रक्रमः

अथ—दुर्जनों की संगति कैसी है इसका एक मानचित्र चित्रण किया जाता है—जो निर्गुणी की संगति महिमा ( प्रतिष्ठा ) रूपी कमल को नष्ट करने के लिये तुषार के तुल्य है, पुण्योदय रूपी मेघों को अस्त व्यस्त करने के लिये तीव्रवायु के समान है, दया रूपी उपवन के उजाड़ने के लिये हाथी के तुल्य है, कल्याण रूपी पर्वत

को चूर्ण करने के लिये वज्र समान है, कुबुद्धि रूपी अग्नि को प्रज्व-लित करने के लिये लकड़ी के समान है, अन्याय रूपी लता के लिये जड़ समान है ऐसी यह दुर्जन संगति कल्याण के इच्छुक [ मुमुक्षु ] जनों को क्या कभी हितकर हो सकती है ? अर्थात् कदापि नहीं।

भावार्थ—जैसे शीतकाल में हिमपात के कारण कमल वन नष्ट हो जाता है या तीव्रपवन से मेघसमूह, हस्ती द्वारा उपवन, वज्रपात द्वारा पर्वत आदि नष्ट हो जाते हैं उसी प्रकार निर्गुणी जनों की संगति से मनुष्यों की प्रतिष्ठा, कीर्ति, न्यायबुद्धि संयम तप आदि नष्ट हो जाते हैं अतः दुर्जनों का समागम हितकर नहीं है।

अथेन्द्रियजयोपदेश माह—

शार्दूलविक्रीडित छन्द

आत्मानं कुपथेन निर्गमयितुं यः शूकलाश्वायते।
कृत्याकृत्यविवेकजीवितहृतौ यः कृष्णसर्पायते ॥
यः पुण्यद्रुमखण्डखण्डनविधौ स्फूर्जत्कुठारायते।
तं लुप्तव्रतमुद्रमिन्द्रियगणं जित्वा शुभंयुर्भव ॥६९॥

व्याख्या—हे साधो तं इन्द्रियगणं पञ्चेन्द्रियसमूहं जित्वा विनिर्जित्य शुभंयुः शुभसंयुक्तो भव। तं कं यः इन्द्रियगणः स्पर्शन रसन घ्राण चक्षु श्रोत्रसमूहः आत्मानं स्वं कुपथेन कुमार्गेण निर्गम-यितुं नेतुं शूकलाश्वायते दुर्विनीत अश्व इवाचरति तस्य कुमार्गगामि-

स्वभाविश्वात् । पुन य इन्द्रियगण । कृत्य च अकृत्य च कृत्याकृत्ये तयोर्विवेक एव विचार एव जीवित जीवितव्य तस्य हतौ हरणे कृष्ण सर्पायते कृष्णसर्प इवाचरति । पुन यं इन्द्रियगण पुण्यमेव द्रुमा स्तेषा खण्ड वन तस्य खण्डने छेदने स्फूर्जत् कुठारायते । स्फूजत् तीक्ष्ण कुठार इवाचरति । कथभूत इंद्रियगण लुप्तव्रतमुद्र लुप्ता छिन्ना व्रताना मुद्रा मर्यादा येन स स ॥ ६६ ॥

अथ—जो इंद्रियों का समूह अर्थात् इन्द्रिया इस आत्मा को खोटे माग में प्राप्त कराने के लिये चद लगाम घोडे के समान है, तथा जो कार्य अकार्य के ज्ञान रूपी जीवन को नाश करने के लिये काले सप के समान है और जो पुण्य रूपी वृक्ष के वन को काटने के लिये तीक्ष्ण कुठार के समान है ऐसे चारित्र की मर्यादा को नष्ट करने वाले इंद्रियोंके समूहको जीत कर मोक्षगामी हो।

भावाथ—इंद्रिय विषयों के वशीभूत होकर प्राणी कुमार्गगामी, अविवेकी, पापी और चारित्र भ्रष्ट हो जाता है और तो क्या अपने प्राणों को भी गमा देता है जैसा कि कहा है —

कुरङ्गमातङ्गपतङ्गभृङ्गमीनाहता पचभिरेव पंच।
एक प्रमादी स कथ न हन्यते, य सेव्यते पचभिरेव सद्य ।१८।

अथ—स्पर्शन इन्द्रिय के वशीभूत हो हाथी, रसना के वशीभूत मछली, घ्राण इंद्रिय के वशीभूत भौंरा, चक्षु विषय का विषयी पतङ्ग तथा कर्ण इंद्रिय का वशीभूत हिरन अपने प्राणों को गमा बैठता है। एक एक इंद्रिय के विषयीभूत होकर जीव जब अपने

प्राण को खो देते हैं, मृत्यु को प्राप्त हो जाते हैं तो यह प्रमादी पुरुष जो पाचों इन्द्रियों के वशीभूत हो उसका क्या २ अनर्थ नहीं होगा अत इन्द्रिय-विजय ही जीवोंका कल्याणकारी मार्ग है।

पुनराह—

शिखरिणी छन्द

प्रतिष्ठां यन्निष्ठां नयति नयनिष्ठां विघटय-
त्यकृत्येष्वाधत्ते मतिमतपसि प्रेम तनुते ।
विवेकस्योत्सेकं विदलयति दत्ते च विपदं ।
पदं तद्दोषाणां करणनिकुरम्बं कुरु वशे ॥७०॥

व्याख्या—भो भव्य ! तत् करणाना इन्द्रियाणा निकुरुम्ब समूह वशे कुरु वश्यता नय आत्मायत्त विधेहि । तत्कि यत्करणनिकुरुम्ब प्रतिष्ठा महत्त्व निष्ठा अवसान क्षय नयति प्रापयति । पुनर्यत् नयनिष्ठा न्यायस्थिति विघटयति स्फेटयति । पुनर्यत् अकृत्येष्वनाचारेषु मतिं बुद्धि आधत्ते स्थापयति । पुन अतपसि अविरतौ प्रेम तनुते स्नेह करोति । पुनर्यत् विपद आपद कष्ट दत्ते ददाति । पुनर्यत् विवेकस्य कृत्याकृत्यविचारस्य उत्सेक उन्नतत्व विदलयति विध्वंसयति । तत्करणनिकुरुम्ब इन्द्रियसमूह स्ववशे कुरु । कथंभूत दोषाणा पद स्थान ॥ ७० ॥

अर्थ—जो इन्द्रिय-समूह प्रतिष्ठा को बिगाड़ देता है, न्याय-मार्ग को नष्ट करता है, पापकार्यों में बुद्धि लगाता है, कुतप

( सम्यक्त्व रहित मिथ्या तप ) में अनुराग बढाता है, ज्ञान के उत्साह को नष्ट करता है, विपत्तियां को उत्पन्न करता है अर्थात् इन्द्रियविषयलोलुपी मनुष्य पर ही अनेक सकट के बादल छाये रहते हैं इस प्रकार समस्त दोषो का स्थान उस इन्द्रियसमूह को वश करो यह आचार्य का उपदेश भव्यात्माओं के लिये है जिससे जगत्-जजाल में जीव अपना जीवन व्यर्थ ही नष्ट न करें।

पुनराह—

शार्दूलविक्रीडितछन्द

धत्तां मौनमगारमुज्झतु विधिप्रागल्भ्यमभ्यस्यता-
मस्त्वन्तर्गण[1]मागमश्रममुपादत्ता तपस्तप्यतां ।
श्रेयः पुञ्जनिकुञ्जभञ्जनमहावात न चेदिन्द्रिय-
व्रात जेतुमवैति भस्मनि हुत जानीत सर्वं तदा ।।७१।।

व्याख्या—हे साधो ! भवान् मौन धत्ता कुरुता। पुन आगार गृह उज्झतु त्यजतु। पुनर्विधिप्रागल्भ्य सर्व्वाचारचातुर्य अभ्यस्यता कुर्वन्तु। अन्तर्गण गच्छ ग्राममध्ये अथवा अतर्वन वन-मध्ये अस्तु भवतु। पुनरागमश्रम सिद्धातपठन उपादत्ता अगी-कुरुता। पुनस्तपस्तप्यता करोतु। पर चेद्यदि इन्द्रियव्रात इन्द्रिय-समूह जेतु वशीकर्तुं नावैति न जानाति तदा सर्व्वं पूर्व्वानुष्ठान भस्मनि रक्षाया हुत वृथा जानीत। कथभूत इन्द्रियव्रात इन्द्रियसमूह श्रेयसा कल्याणाना पुञ्ज एव निकुञ्ज तस्य भञ्जने महावात वातूल-समान ॥ ७१ ॥

१ वनमित्य पाठः।

अर्थ—चाहे तो मौन धारण करो, घर का त्याग करो, विधि विधान की दक्षता का अभ्यास करो किसी भी गण गच्छादि में रहो, शास्त्र पठन पाठनमें कितना ही परिश्रम करो, चाहे उग्र तपस्या करो, परन्तु यदि कल्याण का पुंज रूप लतामंडप को नष्ट करने में तीव्र पवन के समान प्रवीण इन्द्रियों को जीतना नहीं जानते हो तो वह सब क्रियाकाण्ड भस्म में होम करने के समान व्यर्थ ( निष्फल ) है।

भावार्थ—यदि मन तथा इंद्रियों को वश में नहीं किया, विषयों में अनगल प्रवृत्ति करते रहे, भक्ष्य अभक्ष्य का कोई विचार नहीं किया तो ऐसे मनुष्यों का मौन धारण, शास्त्राभ्यास, गृह-त्याग, विधि विधान का पाण्डित्य, तप तपन आदि क्रियायें निष्फल हैं उनमे कुछ लाभ नहीं होता अत इंद्रियविजयी बन कर ही कर्तव्य कार्य करना उपादेय है।

पुनर्विशेषमाह—

शार्दूलविक्रीडित छन्द

धर्मध्वंसधुरीणमभ्रमरसावारीणमापत्प्रथा–
लङ्कर्मीणमशर्मनिर्मिति कलापारीणमेकांततः ।
सर्वान्नीनमनात्मनीनमनयात्यंतीनमिष्टेयथा–
कामीनं कुमथाध्वनीनमजयन्नक्षौघमक्षेमभाक् ॥७२॥

व्याख्या—अक्षाणां इन्द्रियाणां ओघं समूहं अजयन् अवशी-कुर्वन् जनः अक्षेमभाक् अकल्याणभाग् भवति। कथंभूतं अक्षौघं

धर्मध्वंसे धुरीण मुख्यत। पुन अभ्रमरसाय सत्यज्ञानस्य आवारीग आवरणाय समर्थं आच्छादक मित्यथ पुन कथंभूत आपदा कष्टाना प्रयाया विस्तारणे भलक्ष्मीण कमक्षमस्त। पुन कि विशिष्ट अनमणा अकल्याणा दुःखाना निर्मिती निर्माणकरणे कलापारीण चतुरस्त। पुन कि विशिष्ट एकाततो निश्चयेन सर्व्वी-नीन सर्वानभक्षकास्त। पुन कि विशिष्ट न आत्मनेहितोऽनात्म-नीनस्त आत्मनोऽहित। पुन कि अनये अन्यायेऽत्यतीगोऽत्यलगामी त। पुन कि इष्टे इष्टवस्तूनि यथाकामस्वेच्छया वर्तते इतियथा कामीन स्तं। पुन कि विनिष्ट कुमते कुत्सितमतेऽध्वनीन पाथस्त। ईदृश इन्द्रियसमूह अजयन् सन अक्षेमभाक् भवति ॥ ७२ ॥

कुरगमातगपतगभृङ्गमीनाहतापचभिरेव पच।
एक प्रमादी स कथ न बध्यते य सेवते पचभिरेव पच ॥

इति इन्द्रियप्रक्रम

अर्थ—धर्मको नाश करने में प्रमुख, सत्यज्ञानके आच्छादक आपत्तियों के बढ़ाने में समर्थ, दुःखों को उत्पन्न करने में निपुण, सर्वथा एकांत रूप से सर्वको भक्षक आत्मा का अकल्याण करने वाले, खोटी नीति में प्रवृत्ति कराने वाले, अपने इष्ट विषयों में स्वेच्छाचारी, कुमार्ग में चलने वाले ऐसे इन्द्रिय समूह का जो व्यक्ति विजय नहीं करता है वह कदापि अपना कल्याण नहीं कर सकता।

भावार्थ—इन्द्रियों को वश किए बिना आत्मा का कल्याण न कभी हुआ और न होगा। जितेन्द्रिय पुरुष ही ध्यान के बलसे

कर्मों की निर्जरा कर मुक्ति पद पाते हैं, देखो तो! विषय लोलुपी सुभौम चक्रवर्ती उच्च पद प्राप्त कर, षट्खण्ड के अधिपति और अतुल वैभवशाली होकर भी इन्द्रिय विजयी न होने से अधोगामी हुए [ सप्तम नर्क में गये ]।

अथ लक्ष्मीस्वभावमाह—

शार्दूलविक्रीडित छन्द

निम्नं गच्छति निम्नगेव नितरां निद्रेव विष्कम्भते ।
चैतन्यं मदिरेव पुष्यति मदं धूम्येव धत्तेऽन्धताम् ॥
चापल्यं चपलेव चुम्बति दवज्वालेव तृष्णां नय- ।
त्युल्लासं कुलटाङ्गनेव कमला स्वैरं परिभ्राम्यति ॥७३॥

व्याख्या—कमला लक्ष्मी निम्नं नीचं गच्छति। केव निम्नगा इव नदीव यथा नदी नीचं गच्छति। पुनः अतिशयेन चैतन्यं ज्ञानं विष्कभते विनाशयति केव निद्रेव यथा निद्रा अचैतन्यं करोति। पुनर्लक्ष्मीर्मदं अहंकारं पुष्यति पुष्णाति केव मदिरेव सुखे यथा मदिरा मदं वा मत्तता करोति। पुनः कमला अन्धत्ता दत्ते अन्धत्वं करोति। केव धूम्येव धूमसमूह इव यथा धूमोऽन्धं करोति। पुनः लक्ष्मी चापल्यं चुम्बति भजति केव चपला इव विद्युदिव। पुनः कमला तृष्णा उल्लासं नयति लोभं वाञ्छा वर्द्धयति केव दवज्वाला इव यथा दवज्वाला तृषा वर्द्धयति। पुनः कमला स्वैरं स्वेच्छया परिभ्राम्यति परिभ्रमति केव कुलटाङ्गना इव असती स्त्रीव यथा असती स्त्री स्वेच्छया भ्राम्यति तद्वदेव ॥ ७३ ॥

अर्थ—लक्ष्मी की उपमा व्यभिचारिणी स्त्री से दी जाती है यह लक्ष्मी कैसी है—लक्ष्मी नदी के समान सदा नीचे की ओर जाती है, नींद के समान चेतना को मूर्छित कर देती है, मदिरा के समान मद (अहंकार) को बढ़ाती है अर्थात् लक्ष्मीवान् होने के कारण प्रायः मनुष्य अहंकारी हो जाते हैं और अहंकार भाव के कारण दूसरों का अपमान करते हैं अधिक धूम के समान अन्धा बना देती है (अधिक धुएँ के कारण दिखाई नहीं देता इसी प्रकार लक्ष्मीवान् व्यक्ति दूसरों को देखता हुआ नहीं देखता, नहीं गिनता) बिजली के समान मनुष्य के हृदय में चंचलता लक्ष्मी के कारण बढ़ जाती है परिणाम में स्थिरता नहीं रहती, वन की दवाग्नि के समान तृष्णा बढ़ाती है, व्यभिचारिणी स्त्री के समान स्वच्छंद इच्छानुसार यत्र तत्र (जहां कहां) घूमती रहती है।

धनस्य दोषानाह—

शार्दूलविक्रीडित छन्द

दायादाः स्पृहयति तस्करगणा मुष्णति भूमीभुजो ।
गृह्णन्ति छलमाकलय्य हुतभुग्भस्मीकरोति क्षणात् ॥
अम्भः प्लावयते क्षितौ विनिहितं यक्षा हरन्ते हठात् ।
दुर्वृत्तास्तनया नयति निधनं धिग्बह्वधीनं धनं ॥७४॥

व्याख्या—धनं द्रव्यं धिक् अस्तु। धिग् निर्भर्त्सननिंदयोः। किंभूतं बह्वधीनत्वं बहव इच्छति। कथं दायादाः गोत्रिणः स्पृहयति गृहीतुं वाञ्छति। पुनस्तस्कर गणाश्चौरसमूहा मुष्णति चोरयति।

पुन भूमिभुजो राजान छल आकलय्य मिष दत्वा गृह्णन्ति हुतभुग् वह्नि क्षणाद् वेगेन भस्मीकरोति । ज्वालयित्वा रक्षा करोति । पुनरम पानीय प्लावयति वाहयति । पुनर्यद्धन क्षितौ भूमौ विनिहित स्थापित सत् यक्षा व्यतरा हठात् बलात्कारेण हरते अपहरति । पुनर्दुर्वृत्ता दुराचारास्तनया पुत्रा निधन विनाश नयति प्रापयन्ति । एव बह्वधीनं धन धिगस्तु ॥ ७४ ॥

अर्थ—कैसा है धन, भाई बन्धु कुटुम्बी जन जिसके लेने के लिए रातदिन वाञ्छा करते हैं, चोर जिसे चुरा लेते हैं, राजा लोग कूट कपट रच कर जिसे लेते हैं, अग्नि क्षण भर में जला देती है पानी जिसे बहा ले जाता है, पृथ्वीमें गड़े हुए धन को भूत प्रेतादि जबरदस्ती हर लेते हैं, दुराचारी पुत्र जिसे नष्ट कर देते हैं ऐसे अनेक विघ्न बाधाओं के आधीन रहने वाले अर्थात् जिस धन को सभी ससारी जीव चाहते हैं पर सबको मिलता नहीं, ऐसे उस धन को धिक्कार हो।

भावार्थ—धन प्राणों से भी प्यारा होता है जिसका धन चोरी चला जाता है वह पागल हो जाता है, कभी कभी तो मनुष्य धन के नष्ट हो जाने पर अपने प्राणों का भी विसर्जन कर बैठता है ऐसे धन को धिक्कार है।

कहा भी है —( आत्मानुशासन ६५ श्लोक )

अर्थिनो धनमप्राप्य, धनिनोऽप्यवितृप्तित
कष्ट सर्वेऽपि सीदन्ति, परमेको मुनि सुखी ॥

अर्थ—धन के चाहने वाले धन को न पाकर दुखी होते हैं

और धनाढ्यों के धन की कामना अधिक होती है अतः धनी होते हुये भी वे दुखी रहते हैं। इस प्रकार निर्धन और धनी दोनों दुखी हैं सिर्फ मुनि ही सुखी हैं। क्योंकि उन्होंने सब प्रकार के परिग्रह की वांछा छोड़कर परम संतोष धारण कर लिया है।

धनमोहोत्पादकत्वमाह—

शार्दूलविक्रीडित छन्द

नीचस्यापि चिरं चटूनि रचयन्त्यायान्ति नीचैर्नतिं।
शत्रोरप्यगुणात्मनोऽपि विदधत्युच्चैर्गुणोत्कीर्तनं॥
निर्वेदं न विदन्ति किंचिदकृतज्ञस्यापि सेवाक्रमे।
कष्टं किं न मनस्विनोऽपि मनुजाः कुर्वन्ति वित्तार्थिनः।७५।

व्याख्या—मनस्विनो मानवन्तो दक्षा अपि मनुष्या वित्तार्थिनो द्रव्यार्थिनः सन्तः किं कष्टं न कुर्वन्ति। अपि तु सर्वं कष्टं कुर्वन्ति। यथा नीचस्यापि नरस्याग्रे चिरं चिरकालं यावत् चटूनि चाटुवचनानि प्रियवचनानि रचयन्ति कथयन्ति। पुनर्नीचैः नरैः सह नतिं आयान्ति प्रणामं कुर्वन्ति। पुनः शत्रोरपि अगुणात्मनोपि निर्गुणस्यापि उच्चैरतिशयेन गुणोत्कीर्तनं गुणवर्णनं विदधति कुर्वन्ति। पुनः अकृतज्ञस्यापि सेवाक्रमे सेवे सेवाकरणे किञ्चित् स्तोकमपि निर्वेदं खेदं वैराग्यं न विदन्ति न जानन्ति वित्ताशाद्धेतोः सन्तः ॥ ७५ ॥

अर्थ—धन प्राप्त करने के अभिलाषी होकर मनस्वी लोग भी नीच पुरुष की बहुत काल पर्यंत चाटुकारिता (खुशामद, वचन द्वारा हाँ हुजूरी) करते हैं, शत्रु के आगे भी नतमस्तक रहते हैं,

दोषीजनों के भी गुण वर्णन करते हैं, कृतघ्नी मनुष्य की सेवा करने में भी विरक्ति ( ग्लानि ) नहीं करते। यही बड़े दु ख का विषय है।

भावार्थ—बुद्धिमान् पुरुष को धन की प्राप्ति के लिये तुच्छ-जनों की सेवा, चाटुकारिता करना शोभा जनक नहीं है परन्तु स्वाभिमान स्वप्रतिष्ठा का ध्यान रखते हुये पुण्योदय से प्राप्त वित्त वैभव में सन्तोष रखते हुये धार्मिक जीवन व्यतीत करना ही उत्तम है। इसी भावना के बल से ही इह लोक, परलोक का सुधार समीचीनतया सम्पादन हो सकता है। तृष्णावान् जीव को कभी भी जीवन में सुख शान्ति का अनुभव नहीं हो सकता। मानव जीवन रूपी चिन्तामणि आत्म कल्याण के लिये पाया है न कि पर पदार्थों में परिणति को बिगाड़ कर आत्मपतन के लिये।

उपमानेन श्रीस्वरूपमाह—

शार्दूलविक्रीडितछन्द

लक्ष्मीः सर्पति नीचमर्णवपयः सङ्गादिवाम्भोजिनी ।
संसर्गादिव कटकाकुलपदा न क्वापि धत्ते पद ॥
चैतन्य विषसन्निधेरिव नृणामुज्जासयत्यञ्जसा ।
धर्मस्थाननियोजनेन गुणिभिर्ग्राह्य तदस्याः फल ॥७६॥

व्याख्या—लक्ष्मी नीच सर्पति नीचजन प्रति याति। कस्मात् उत्प्रेक्षते अर्णवपय सगात् समुद्रजलसगमात् नीचगामिन्यभूत्। पुनर्लक्ष्मी क्वापि पद स्थानं न धत्ते न स्थापयति। कीदृशी अम्भोजिनी ससर्गात् कमलिनी सयोगादिव कण्टकाकुलपदा कण्टकै व्याप्तचर-

षेत्र। पुनर्लक्ष्मी नृंणा पुंसा चैतन्य ज्ञान अचिरा शीघ्रेण उच्छासयति गमयति यस्मात् विपसर्ग नधेर्विपसामीप्यादिव। लक्ष्म्या निपय च समुद्रस्थानस्वात् तत्कारणात् गुणिभिश्चनैर्धर्मस्थाननियोजनेन धर्मस्थानव्ययकरणेनास्या लक्ष्म्या फलं प्राप्य सफलता कर्तव्या इत्यर्थ ॥ ७६ ॥

इति लक्ष्मी स्वभाव प्रक्रम

अर्थ—लक्ष्मी समुद्र के जल की संगति से ही मानों नीचे की ओर गमन करती है कमलिनी के संगम से ही मानों पैरों में काटे चुभने की पीड़ा से आकुलित होती हुई मानों कहीं पर स्थिर पैर नहीं रखती अर्थात् बहुत काल तक एक स्थान पर लक्ष्मी नहीं रहती तथा लक्ष्मी को विष की निकटता रही है इसी हेतु मानों यह लक्ष्मी मनुष्यों की चैतन्य शक्ति को शीघ्र ही मूर्छित कर देती है अत गुणवान् पुरुषोंको धर्म स्थानों में खर्च कर देने से ही इस लक्ष्मी के प्राप्त करने की सफलता ग्रहण करनी चाहिये।

भावार्थ—साहित्यिक वर्णन है कि लक्ष्मी समुद्र से उत्पन्न हुई है और कमल निवासिनी है, समुद्र मन्थन से विष भी उत्पन्न हुआ था अत लक्ष्मी विष की बहिन है। समुद्र-जल से उत्पन्न होने के कारण लक्ष्मी जल के समान नीचे की ओर ही जाती है तथा कमल निवासिनी होने के कारण पैरों में काटे चुभ जाने के भयसे कहीं पर स्थिर नहीं रहती। चचला लक्ष्मीका यह स्वभाव दिखाया है, और विष की बहिन होने के कारण लक्ष्मी मनुष्यों को अचेत कर देती है अर्थात् धन के मदावेश में आकर पुरुष अचेत हो जाता है जिसके कारण पूज्य पुरुषों का भी अपमान कर बैठता है, हिसा-

हित का विवेक नहीं रहता। अतः इसको धर्मकार्यों में लगाने से ही इसके प्राप्त करने की सफलता है। धन खर्च करने के सात क्षेत्र हैं–जिनप्रतिमा, जिनमंदिर, श्रुतज्ञान, मुनि, आर्यिका, श्रावक श्राविका इन सात धर्मस्थानों में लक्ष्मी का सदुपयोग करने वाले पुरुष ही सद्गृहस्थ हैं उन्हींके द्वारा धर्म की अपूर्व प्रभावना होती है, वात्सल्य भाव की वृद्धि होती है, अनेक जीवों का धर्म में धर्म का स्थिति-करण होता है तथा स्व पर कल्याण होता है।

दानोपदेश द्वारमाह–

शार्दूलविक्रीडित छन्द

चारित्रं चिनुते तनोति विनयं ज्ञानं नयत्युन्नतिं।
पुष्णाति प्रशमं तपः प्रबलयत्युल्लासयत्यागमं॥
पुण्यं कन्दलयत्यघं दलयति स्वर्गं ददाति क्रमात्।
निर्वाणश्रियमातनोति निहितं पात्रे पवित्रं धनं॥७७॥

व्याख्या–पवित्रं न्यायोपार्जितं धनं वित्तं पात्रे सुपात्रे निहितं दत्तं सत् चारित्रं संयमं चिनुते वर्द्धयति। विनयं विनयगुणं तनोति प्रीणयति। पुनर्ज्ञानं श्रुतादि उन्नतिं नयति प्रापयति। पुनः प्रशमं उपशमं पुष्णाति पोषयति। पुनस्तपो मासक्षमणादि प्रबल-यति पारणादियोगादुत्साहयति। पुनरागमं सिद्धान्त पठनादि उल्ला-सयति प्रबलं करोति। पुनः सत्कर्मवनं कन्दलयति कन्दलयुक्तं करोति। पुनः अघं पापं दलयति खंडयति। पुनः स्वर्गं ददाति क्रमात् अनुक्रमेण निर्वाणश्रियं मोक्षलक्ष्मीं आतनोति दत्ते इत्यर्थः। सुपात्रे दत्तं धनं एतानि वस्तूनि करोति॥ ७७॥

अर्थ—पवित्र सत्पात्र को दिया हुआ धन चारित्र का संचय करता है विनय बढ़ाता है, ज्ञान की वृद्धि करता है प्रशम ( शांत ) भाव को परिपक्व करता है तप को प्रबल बनाता है, आगम के ज्ञान को उल्लासित करता है अर्थात् शास्त्र ज्ञान की वृद्धि करता है, पुण्य की जड़ को पुष्ट करता है, पापों को नष्ट करता है, स्वर्ग देता है और क्रम से मोक्षलक्ष्मी को प्राप्त कराता है।

साराश—पात्र तीन प्रकार के हैं —उत्तम, मध्यम, जघन्य। उत्तम पात्र मुनि, आर्यिका हैं। मध्यम पात्र व्रती श्रावक ग्यारहवीं प्रतिमा तक के धारी तथा जघन्य पात्र व्रत रहित सम्यग्दृष्टी हैं। उत्तम पात्रों को दान देने से उत्तम फल, मध्यम को देने से मध्यम, और जघन्य को देने से जघन्य फल मिलता है। इसका विशेष वर्णन श्रावकाचार ग्रन्थों से जानना पर पात्र दान का फल संक्षेप में इस प्रकार है —

( श्री समन्तभद्राचार्य ने रत्नकरण्डश्रावकाचार में कहा है )

क्षितिगतमिव वटबीज,
पात्रगत दानमल्पमपि काले।
फलति च्छायाविभव,
बहुफलमिष्ट शरीरभृताम्॥

जिस प्रकार वट [ बरगद ] का बीज बहुत छोटा होता है परन्तु उस छोटे बीज से इतना विशाल वृक्ष होता है कि जिसकी छाया में हजारों पुरुष बैठ सकते हैं। उसी प्रकार पात्रों को भक्ति पूर्वक दिया हुआ थोड़ा भी दान विशिष्ट फल को देता है।

दान देते समय दातार के इतने विशुद्ध परिणाम होते हैं कि जिसकी तुलना नहीं की जा सकती है। उन्हीं विशुद्ध परिणाम के कारण जिस जीव के कुगति बंध होकर परभव सम्बन्धी आयुका बंध यदि नहीं पड़ा है तो वह कुगति बंधको छेद कर सुगति-बंध को कर लेता है। और तो क्या ? दान देने की अनुमोदना करने वाले भी उत्तम क्षेत्र में जाकर जन्म धारण करते हैं। देखिये जब राजा वज्रजंघ और रानी श्रीमती भक्ति पूर्वक मुनियों को दान दे रहे थे उस समय सिंह, बैल, नेवला, बन्दर आदि पशु उस दान, पात्र और दातार की सराहना कर रहे थे। दान देने के माहात्म्य से वे दोनों राजा रानी उत्तम भोग भूमि में उत्पन्न हुए और सराहना करने वाले वे पशु भी उसी उत्तम भोग भूमि के क्षेत्र में तिर्यञ्च पर्याय में अवतरित हुये। कर्म भूमि के प्रारम्भ में राजा वज्रजंघ का जीव प्रथम तीर्थंकर श्री ऋषभनाथ हुये और रानी श्रीमती का जीव श्रेयांस राजा हुये जो दान के प्रथम प्रवर्तक कहलाये इस प्रकार दान की महिमा अद्भुत है। गृहस्थावस्था में षट् कर्म [ असि, मसि, कृषि, वाणिज्य, विद्या शिल्प ] द्वारा उपार्जित जो पाप हैं वे दान के प्रभाव से नष्ट हो जाते हैं ऐसा दान तीन प्रकार के पात्रोंमें निरन्तर देना योग्य है।

शार्दूलविक्रीडितछन्द

दारिद्र्य न तमीक्षते न भजते दौर्भाग्यमालम्बते ।
नाकीर्तिर्न पराभवोऽभिलषते न व्याधिरास्कन्दति ।।
दैन्य नाद्रियते दुनोति न दरः क्लिश्नन्ति नैवापदः ।
पात्रे यो वितरत्यनर्थदलनं दानं निदानं श्रियः ।।७८।।

व्याख्या—य पुमान् पात्रे सुपात्रे दान वितरति प्रयच्छति तं पुरुष दारिद्रथ न ईक्षते न पश्यति । पुनस्त दौर्भाग्य दुर्भगत्व न भजते न सेवते । पुन अकीर्तिरयशस्त नालम्बते नाश्रयति । पुन त पराभव परिभवन नाभिलषते न वाछति । पुनर्व्याधिरामय तं नाक्रदति न शोषयति । पुनर्दैन्य दीनता नाद्रियते नाश्रयति । पुनर्दरो भय त न दुनोति न पीडयति । पुन' आपदो व्यसनानि कष्टानि त न क्लिश्नति न पीडयति । य पात्रे दान ददाति । किंभूत दान अनर्थाना उपद्रवाना दलन छेदक । पुन किंभूत श्रिया सपदा निदान कारण ॥ ७८ ॥

अर्थ—जो मनुष्य सत्पात्र के लिये लक्ष्मी बढ़ने का एक मात्र कारण तथा अनर्थों का दूर करने वाला दान देता है उसको दरिद्रता कभी नहीं देखती अर्थात वह दरिद्री कभी नहीं होता, दुर्भाग्य उसकी कभी सेवा नहीं करता, अपकीर्ति उसकी ससार में नहीं होती, तिरस्कार उसका नहीं होता, व्याधियां ( रोग ) उसको कभी नहीं सताती दीनता उसका आश्रय नहीं करती, भय क्षोभ पैदा नहीं होता आपत्तियां उसको कभी नहीं सताती वह सदा स्वस्थ रहता है ।

भावार्थ—जो पात्राक लिये श्रद्धापूर्वक अपना कर्तव्य समझकर दान देते हैं उसके सभी विघ्न, उपद्रव शान्त हो जाते हैं । गार्हस्थ्य धर्म की शोभा दान से ही है । "गृही दानेन शोभते" ऐसा आचार्यों का वाक्य है । दान बिना घर शून्य माना गया है ।

दानगुणमाह—

शार्दूलविक्रीडित छन्द

लक्ष्मीः कामयते मतिर्मृगयते कीर्तिस्तमालोकते ।
प्रीतिश्चुम्बति सेवते सुभगता नीरोगतालिङ्गति ॥
श्रेयः संहतिरभ्युपैति वृणुते स्वर्गोपभोगस्थिति ।
र्मुक्ति र्वाञ्छति य. प्रयच्छति पुमान्पुण्यार्थमर्थं निजं ॥७९॥

व्याख्या—य पुमान् पुण्यार्थी निज अर्थं स्वकीयं धन प्रयच्छति ददाति त पुरुष लक्ष्मी कमला कामयते वाञ्छति । पुनर्मतिर्बुद्धिस्त मृगयते अन्वेषयति । पुन कीर्तिस्त आलोकते पश्यति । पुन प्रीतिरानदस्त चुम्बति श्लिष्यति । पुन सुभगता सौभाग्य सेवते भजति । पुन नीरोगता आरोग्य त आलिंगति । पुन श्रेय सहति कल्याणपरम्परा त अभ्युपैति सम्मुखमायाति । पुन स्वर्गोपभोगस्थिति र्देवत्वभोगपद्धतिस्त वृणुते वरयति । पुनर्मुक्तिर्मोक्षस्त वाञ्छति य पुण्यार्थी निजं अर्थ प्रयच्छति ॥ ७९ ॥

अर्थ—जो पुरुष अपना धन दानादि पुण्य कार्यों के लिये दे देता है लक्ष्मी स्वय ही उससे मिलने की इच्छा करती है, अर्थात् दान के प्रताप से उसके घर स्वय लक्ष्मी आजाती है, बुद्धि उसे ढूढती है, कीर्ति देखती है, प्रीति उसे स्पर्श करती है, सुभगता [ सौभाग्यपना ] उसकी सेवा करती है, आरोग्यता आलिङ्गन करती है, कल्याण समूह प्राप्त होता है। स्वर्गों के भोग उपभोग की सामग्री ( कल्पवृक्षों द्वारा प्राप्त सुन्दर वस्त्र, पुष्प, वाद्यादि अनेक

ष्ठित रहती है, बुद्धि उससे प्रेम करती है चक्रवर्तिकी ऋद्धियां उसमे परिचय रखती हैं, स्वर्ग की लक्ष्मी उसके हाथमें आजाती है, और तो क्या मुक्ति-लक्ष्मी उसकी अभिलाषा करती है।

भावार्थ—जो पुण्यात्मा पुरुष धार्मिक नीति से कमाये हुये धन को धार्मिक कार्यों में खर्च करते हैं अर्थात् जिन प्रतिमा, जिन मन्दिर बनवाने में या उनका जीर्णोद्धार करानेमें शास्त्रोंको लिखने लिखाने व वितरण करनेमें तथा मुनि आर्यिका श्रावक श्राविका के आहार दान में, औषधिदान में उनकी परिचर्या करने कराने में अपना रुपया लगाते हैं उन्हीं का धन पाना सफल है वे ही मनुष्यों में शिरोमणि हैं, उन्हीं का मनुष्य जन्म पाना धन्यवाद के योग्य है, उनसे सभी जीव प्रेम करते हैं संसार में उनकी चारों ओर कीर्ति फैलती है, लक्ष्मी उनके चरणों में लोटती है उनकी विशिष्ट बुद्धि या प्रतिभा होती है, चक्रवर्ति की विभूति भी उन्हें प्राप्त होती है, स्वर्ग की लक्ष्मी तथा मुक्ति लक्ष्मी तक उन्हें प्राप्त होती है इसलिये पात्रों को दान देना, उनकी सेवा भक्ति करना औषधि देना, उनके दुख संकट उपसर्ग को दूर करना, उनकी ज्ञान वृद्धि के हेतु शास्त्रों को वितरण करना श्रावकोंका कर्तव्य है।

अथ तप उपदेशद्वारमाह—

शार्दूलविक्रीडितछन्द

यत्पूर्वार्जितकर्मशैलकुलिशं यत्कामदावानल-
ज्वालाजालजलं यदुग्रकरणग्रामाहिमन्त्राक्षरम्।

यत्प्रत्यूहतमः समूहदिवस य ल्लब्धिलक्ष्मीलता-
मूल तद्द्विविध यथाविधि तपः कुर्वीत वीतस्पृहः ॥८१॥

व्याख्या—वीतस्पृह वीता गता स्पृहा वाञ्छा यस्य स वीत-स्पृह सन् वाञ्छा निदानादि रहित सन् तद्द्विविध तप कुर्वीत कुर्यात् तत्कि यत्तप पूर्वे भवे अर्जितानि उपार्जितानि यानि कर्माणि तान्येव शैला पर्वतास्तेषु कुलिश वज्र तेषा छेदकत्वात। पुनर्यत्तप यत्काम एव दावानलोदावाग्निस्तस्य ज्वालाना जाल समूहस्तत्र जल तद्वि नाशकत्वात्। पुनर्यत्तप उग्रो दारुणो य करणाना इन्द्रियाणा ग्राम समूह स एवाहि सर्पस्तस्य मन्त्राक्षर सर्वमन्त्रस्य बीज। पुनर्यत्तप प्रत्यूहा एव विघ्ना एव तमसोऽधकारस्य समूहस्तत्र दिव दिन तन्नाश करत्वात। पुनर्यत्तपो लब्धिलक्ष्मी लब्धि रापदैव लता वल्लीस्तस्या-मूल उत्पादनकद तद्द्विविध द्वादशप्रकार तप कुर्वीत ॥ ८१ ॥

अर्थ—जो तप पूर्व भव में उपार्जित किये गये कर्मरूपी पर्वत को भेदने के लिये वज्रसमान है, काम रूपी दावानलकी ज्वालाओं को बुझाने के लिये जल के समान है प्रचण्ड इन्द्रियों के समूह रूपी सर्प को वश करनेके लिये मन्त्र के समान है, विघ्न रूपी अन्धकार-समूह को नाश करने के लिये दिन-समान है तथा जो तप सब केवल लब्धि की लक्ष्मी रूपी बेल का मूल कारण है। वह दो प्रकार ( अन्तरग, बहिरग ) का तप निस्पृह होकर विधिपूर्वक करना चाहिये।

भावार्थ—इच्छा निरोध तप से ही पूर्वभव के सचित कर्मों की निर्जरा होती है, कामादि विकार परिणति दूर हो जाती है,

